"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."



पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2010-2012."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 32 ] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 6 अगस्त 2010—श्रावण 15, शक 1932

विषय—सूची



# भाग १

## राज्य शासन के आदेश

### सामान्य प्रशासन विभाग
मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 24 जुलाई 2010

क्रमांक ई-1-21/2003/एक/2.—इस विभाग के समसंख्यक आदेश दिनांक 29-12-2009 द्वारा निम्नलिखित भारतीय प्रशासनिक सेवा के वर्ष 2000 आबंटन वर्ष के अधिकारियों को कनिष्ठ प्रशासनिक वेतनमान (पे बैंड-3, रु. 15600-39100, ग्रेड पे रु. 7600) में भारतीय प्रशासनिक सेवा (वेतन) नियम, 2007 के नियम 3 (1) के परन्तुक के अंतर्गत आज्ञापक मध्यावधि वृत्ति प्रशिक्षण (Mid-Career Training)-



संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2010.

(Phase-III) की समाप्ति तिथि अर्थात् दिनांक 7-8-2009 से पदोन्नति प्रदान की गई थी :—

| स. क्र. (1) | अधिकारी का नाम (2) | वर्तमान पदस्थापना (3) | नवीन पदस्थापना (4) |
|---|---|---|---|
| 1. | श्री एम. एस. परस्ते (सीजी: 2000) | कलेक्टर, बस्तर | कलेक्टर, बस्तर |
| 2. | श्री एस. के. जायसवाल (सीजी: 2000) | कलेक्टर, जशपुर | कलेक्टर, जशपुर |
| 3. | श्री अशोक कुमार अग्रवाल (सीजी: 2000) | कलेक्टर, रायगढ़ | कलेक्टर, रायगढ़ |
| 4. | श्री एन. एस. मण्डावी (सीजी: 2000) | प्रबंध संचालक, छ. ग. राज्य हाथकरघा विकास एवं विपणन सहकारी संघ मर्यादित, रायपुर तथा प्रबंध संचालक, छ.ग. खादी एवं ग्रामोद्योग बोर्ड. | प्रबंध संचालक, छ.ग. राज्य हाथकरघा विकास एवं विपणन सहकारी संघ मर्यादित, रायपुर तथा प्रबंध संचालक, छ.ग. खादी एवं ग्रामोद्योग बोर्ड. |
| 5. | श्री डी. डी. सिंह (सीजी: 2000) | सचिव, छ.ग. राज्य निर्वाचन आयोग, रायपुर | सचिव, छ.ग. राज्य निर्वाचन आयोग, रायपुर |
| 6. | श्री एस. पी. शोरी (सीजी: 2000) | संयुक्त सचिव, गृह विभाग एवं संचालक, सम्पदा. | संयुक्त सचिव, गृह विभाग एवं संचालक, सम्पदा. |
| 7. | श्री टी. सी. महावर (सीजी: 2000) | सचिव, लोक आयोग, रायपुर | सचिव, लोक आयोग, रायपुर |
| 8. | श्री एल. एस. केन (सीजी: 2000) | कलेक्टर, नारायणपुर | कलेक्टर, नारायणपुर |
| 9. | श्री रामसिंह ठाकुर (सीजी: 2000) | कलेक्टर, दुर्ग | कलेक्टर, दुर्ग |

2. भारत सरकार, कार्मिक, लोक शिकायत एवं पेंशन मंत्रालय, कार्मिक एवं प्रशिक्षण विभाग, नई दिल्ली के पत्र क्र. 11030/36/2008-AIS-II, दिनांक 21-05-2010 में निहित मार्गदर्शन अनुसार कनिष्ठ प्रशासनिक वेतनमान देय तिथि से भूतलक्षी प्रभाव से दिया जा सकता है. अतः एतद्द्वारा उक्त आदेश के अनुक्रम में कनिष्ठ प्रशासनिक वेतनमान का लाभ दिनांक 7-8-2009 के स्थान पर दिनांक 1-1-2009 से देय होगा.

3. श्री एन. एस. मण्डावी, भा.प्र.से., श्री डी. डी. सिंह, भा.प्र.से. एवं श्री टी.सी. महावर, भा.प्र.से. द्वारा निम्नांकित पदों पर कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से, राज्य शासन, भारतीय प्रशासनिक सेवा (वेतन) नियम, 2007 के नियम 9 के तहत क्रमशः प्रबंध संचालक, छ. ग. राज्य हाथकरघा विकास एवं विपणन सहकारी संघ मर्यादित, सचिव, छ.ग. राज्य निर्वाचन आयोग एवं सचिव, लोक आयोग के असवंर्गीय पदों को प्रतिष्ठा एवं जिम्मेदारी में, भारतीय प्रशासनिक सेवा के कनिष्ठ प्रशासनिक वेतनमान के संवर्गीय पद के समकक्ष घोषित करता है.

रायपुर, दिनांक 26 जुलाई 2010

क्रमांक ई-01-01/2010/एक/2.—श्री देवी दयाल सिंह, भा.प्र.से. (2000), सचिव, छत्तीसगढ़ राज्य निर्वाचन आयोग, रायपुर को अस्थाई रूप से आगामी आदेश तक संयुक्त सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, वाणिज्य एवं उद्योग विभाग के पद पर पदस्थ किया जाता है. साथ ही श्री सिंह को संयुक्त सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, सहकारिता विभाग का अतिरिक्त प्रभार भी सौंपा जाता है.

2. श्री एस. एल. रात्रे, भा.प्र.से. (2000), संयुक्त सचिव, स्कूल शिक्षा एवं सहकारिता विभाग को अस्थाई रूप से आगामी आदेश तक सचिव, छत्तीसगढ़ राज्य निर्वाचन आयोग, रायपुर के पद पर पदस्थ किया जाता है.

3. श्री एस. एल. रात्रे, भा.प्र.से. द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से राज्य शासन, भारतीय प्रशासनिक सेवा (वेतन) नियम, 2007 के नियम 9 के तहत सचिव, छत्तीसगढ़ राज्य निर्वाचन आयोग, रायपुर के असंवर्गीय पद को प्रतिष्ठा एवं जिम्मेदारी में, भारतीय प्रशासनिक सेवा के कनिष्ठ प्रशासनिक वेतनमान के संवर्गीय पद के समकक्ष घोषित करता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**सरजियस मिंज,** अपर मुख्य सचिव.

---

रायपुर, दिनांक 27 जुलाई 2010

क्रमांक ई 7-10/2007/1/2.—श्री रामसिंह ठाकुर, भा.प्र.से., तत्का. सचिव, राजस्व मण्डल, बिलासपुर को दिनांक 11-03-2010 से 31-05-2010 तक (82 दिवस) का लघुकृत अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश काल में श्री ठाकुर को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

3. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री ठाकुर अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**मुकुन्द गजभिये,** अवर सचिव.

---

रायपुर, दिनांक 27 जुलाई 2010

क्रमांक-बी-1-2/2010/एक/4.—इस विभाग का समसंख्यक आदेश दिनांक 31-6-2010 जो श्री उमेश कुमार अग्रवाल, (रा.प्र.से., आर.आर. 90, वरिष्ठ प्रवर श्रेणी), की पदस्थापना संबंधी है, एतद्द्वारा निरस्त किया जाता है.

2. श्री उमेश कुमार अग्रवाल, (रा.प्र.से., आर.आर. 90, वरिष्ठ प्रवर श्रेणी), प्रबंध संचालक, छत्तीसगढ़ राज्य भण्डार गृह निगम, रायपुर एवं संयुक्त सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, ऊर्जा, सूचना प्रौद्योगिकी एवं जैव प्रौद्योगिकी विभाग की सेवायें खाद्य, नागरिक आपूर्ति एवं उपभोक्ता संरक्षण विभाग से वापस लेते हुए, उन्हें अस्थायी रूप से, आगामी आदेश तक, संयुक्त सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, ऊर्जा, सूचना प्रौद्योगिकी एवं जैव प्रौद्योगिकी विभाग पदस्थ किया जाता है तथा उन्हें अपने वर्तमान कार्य के साथ-साथ निदेशक, राष्ट्रीय ग्रामीण स्वास्थ्य मिशन छत्तीसगढ़ रायपुर का अतिरिक्त प्रभार भी सौंपा जाता है.

3. उपर्युक्त पदस्थापना/स्थानान्तर हेतु समन्वय में अनुमोदन प्राप्त किया गया है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**जी. एल. सांकला,** अवर सचिव.

---

रायपुर, दिनांक 28 जुलाई 2010

क्रमांक एफ 4-01/2010/1/एक.—राज्य शासन एतद्द्वारा माननीय न्यायमूर्ति श्री राजेश्वर लाल झंवर, न्यायाधीश, छत्तीसगढ़ उच्च न्यायालय बिलासपुर को दि. 28 जून से 02 जुलाई 2010 तक (05 दिन) के पूर्ण वेतन भत्तों सहित अर्जित अवकाश की कार्योत्तर स्वीकृति एवं दिनांक 26 एवं 27 जून, 2010 तथा दिनांक 03 एवं 04 जुलाई 2010 के सार्वजनिक अवकाश लाभ की अनुमति प्रदान करता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**बी. एल. सोनी,** अवर सचिव.

रायपुर, दिनांक 27 जनवरी. 2010

क्रमांक एफ 9-2/2010/1-8.—श्री अमन कुमार सिंह, (पूर्व भारतीय राजस्व सेवा) को कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, सूचना प्रौद्योगिकी एवं जैव प्रौद्योगिकी के पद के विरुद्ध सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, सूचना प्रौद्योगिकी एवं जैव प्रौद्योगिकी विभाग के पद पर तीन वर्ष अथवा आगामी आदेश तक संविदा नियुक्ति दी जाती है तथा इन्हें सचिव, मुख्यमंत्री और ऊर्जा विभाग का अतिरिक्त प्रभार भी सौंपा जाता है.

2. श्री अमन कुमार सिंह की संविदा नियुक्ति की शर्तें बाद में प्रसारित की जावेगी.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
विजय कुमार सिंह, अवर सचिव.

---

## जल संसाधन विभाग

### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 21 जुलाई 2010

संशोधित आदेश

क्रमांक एफ 01-31/स्था/31/2009.—इस विभाग के जारी समसंख्यक आदेश दिनांक 13-07-2010 में पैरा-02 के पश्चात् निम्नानुसार पैरा-03 जोड़ा जाता है, अर्थात् :—

3. "न्यूनतम सेवा अवधि में किसी प्रकार की छूट नहीं दी जावेगी."

शेष जारी आदेश यथावत् रहेगा.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
कमर अली, अवर सचिव.

---

## नगरीय प्रशसन एवं विकास विभाग

### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 17 जून 2010

क्रमांक 2895/2376/2010/18.—सामान्य प्रशासन विभाग के आदेश क्रमांक एफ. 2-7/2010/1-8, दिनांक 14 मई 2010 के द्वारा श्रीमती रेजीना टोप्पो, उप सचिव, नगरीय प्रशासन एवं विकास विभाग को ग्रामोद्योग विभाग में स्थानांतरित किये जाने के फलस्वरूप श्रीमती टोप्पो को दिनांक 17-06-2010 अपरान्ह से कार्य मुक्त किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
एम. आर. ठाकुर, अवर सचिव.

---

## वाणिज्य एवं उद्योग विभाग

### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 27 जुलाई 2010

क्रमांक एफ 8-6/2007/11/(6).—इंडियन बायलर्स एक्ट, 1923 की धारा 34 (2) के द्वारा प्रदत्त शक्तियों का प्रयोग करते हुए राज्य शासन एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ राज्य विद्युत मंडल कोरबा के बॉयलरों को नीचे दर्शाये अनुसार निम्नलिखित शर्तों पर उक्त अधिनियम की धारा

6 (सी) के उपबंधों के प्रवर्तन से छूट प्रदान करता है :—

| क्रमांक | बॉयलर क्रमांक | छूट की अवधि |
|---|---|---|
| 1. | एम.पी./3555 | दिनांक 06-07-2010 से 15-10-2010 तक |
| 2. | एम.पी./3196 | दिनांक 02-06-2010 से 30-09-2010 तक |
| 3. | एम.पी./3210 | दिनांक 01-07-2010 से 30-09-2010 तक |

(1) संदर्भाधीन बायलर को पहुंचने वाली किसी भी हानि की सूचना भारतीय बायलर अधिनियम, 1923 की धारा 18 (1) की अपेक्षानुसार तत्काल बायलर निरीक्षक/मुख्य निरीक्षक, वाष्पयंत्र, छत्तीसगढ़ को दी जावेगी एवं दुर्घटना होने के दिनांक से छूट की मान्यता समाप्त समझी जावेगी.

(2) उक्त अधिनियम की धारा 12 तथा 13 की अपेक्षानुसार मुख्य निरीक्षक, वाष्पयंत्र, छत्तीसगढ़ के पूर्वानुमोदन के बिना संदर्भाधीन बायलर में किसी प्रकार का संरचनात्मक परिवर्तन अथवा नवीनीकरण नहीं किया जावेगा.

(3) संदर्भाधीन बायलर का सरसरी दृष्टि से निरीक्षण किये जाने पर यदि वह खतरनाक स्थिति में पाया गया तो यह छूट समाप्त हो जावेगी.

(4) नियतकालीन सफाई और नियमित रूप से गैस निकालने (रेगुलर ब्लोडाउन) का कार्य किया जावेगा और उसका अभिलेख रखा जावेगा.

(5) छत्तीसगढ़ बायलर निरीक्षण नियम, 1966 के नियम 6 की अपेक्षानुसार संदर्भाधीन बायलर के संबंध में वार्षिक निरीक्षण शुल्क देय होने पर अग्रिम दी जावेगी, एवं

(6) यदि राज्य शासन आवश्यक समझे तो प्रश्नांकित छूट में संशोधन कर सकता है अथवा उसे वापिस ले सकता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
पि. रमेष कुमार, सचिव.

---

SOCIAL WELFARE DEPARTMENT
Mantralaya, Dau Kalyan Singh Bhavan, Raipur

REVISED NOTIFICATION

Raipur, the 13th July 2010

No. 706/2010-11.—In exercise of the powers conferred by sub-section (1) and (2) of section 4 of the Juvenile Justice (Care and Protection of Children) Act, 2000 (No. 56 of 2000) the State Government hereby reconstitutes the Juvenile Justice Board with the First Class Judicial Magistrate as Chairman and two Social Workers duly selected by the State Selection Committee as members. The following chairmen/members in column 4 are appointed and notified for the area shown in column No. 2 to 3 of the said Schedule.

| S. No. | Name of the District | Area | Name of the Chairman and Member of the Board |
|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) |
| 1. | Janjgir-Champa | Janjgir-Champa | Shri A. Z. Qureshi, First Class Judicial Magistrate Janjgir-Chamapa. |
| 2. | Mahasamund | Mahasamund | Smt. Geeta Neware, First Class Judicial Magistrate Mahasamund. |

By order and in the name of the Governor of Chhattisgarh,
K. D. P. RAO, Secretary.

जनसम्पर्क विभाग
मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 9 जुलाई 2010

क्रमांक एफ 01-05/2010/विज्ञा. नीति/चौबीस.—राज्य शासन द्वारा विज्ञापन संबंधी पूर्व में जारी किये गये आदेशों, निर्देशों को अधिक्रमित करते हुए विज्ञापन नीति में नवीन प्रावधानों को समाहित कर समाचार पत्रों, इलेक्ट्रॉनिक मीडिया, वेब साइट्स, वेब पोर्टल्स आदि के संबंध में निम्नलिखित प्रावधान तत्काल प्रभाव से लागू किये जाते हैं :—

## विज्ञापन संबंधी नियम : 2010

कंडिका-01 – जनसंपर्क संचालनालय राज्य के समस्त शासकीय विभागों के लिये एकमात्र विज्ञापन एजेन्सी के रूप में कार्य करता है। संचालनालय द्वारा सभी विभागों की ओर से आवश्यकतानुसार नियतकालिक प्रकाशनों में वर्गीकृत विज्ञापन जारी किये जाते हैं। राज्य शासन की ओर से प्रदर्शन विज्ञापन जारी करने के लिये भी संचालनालय ही अधिकृत है। निगम/निकायों के विज्ञापन भी संचालनालय की सहयोगी संस्था छत्तीसगढ संवाद के माध्यम से ही जारी करने के शासन के निर्देश हैं।

शासन द्वारा जारी किये गये किसी भी सामान्य या विशेष निर्देश के अध्यधीन प्रकरणों को छोड़कर कोई भी शासकीय विज्ञापन अनुमोदित सूची से भिन्न किसी समाचार –पत्र में और जनसंपर्क संचालनालय व छत्तीसगढ संवाद से भिन्न किसी माध्यम से या सीधे नहीं दिया जायेगा।

## विज्ञापन हेतु समाचार पत्रों की अनुमोदित सूची

कंडिका–02 – शासकीय विज्ञापनों का उद्देश्य पत्र–पत्रिकाओं को आर्थिक सहायता पहुंचाना नहीं है। विज्ञापनों का मुख्य उद्देश्य समाचार एवं सामयिक सामग्री प्रकाशित करने वाले समाचार–पत्रों, पत्रिकाओं, जनसंचार के अन्य माध्यमों और प्रकाशनों के माध्यम से लक्ष्य समूह में अधिकतम प्रचार सुनिश्चित करना है। विज्ञापन उपलब्धता, आवश्यकता और आवंटित बजट के अनुसार जारी किये जायेंगे।

**विज्ञापन जारी करने के लिये राज्य से प्रकाशित होने वाले दैनिक एवं साप्ताहिक समाचार–पत्रों की एक अनुमोदित सूची तैयार की जाएगी।** इस सूची में चयन के लिये समाचार–पत्रों को निर्धारित प्रपत्र में आवेदन करना होगा। सूची में समाचार–पत्रों के चयन के लिए आयुक्त/संचालक,

जनसंपर्क द्वारा तीन अधिकारियों की एक समिति का गठन किया जायेगा।

**कंडिका–03** – विज्ञापन सूची में शामिल होने के लिये दैनिक और साप्ताहिक समाचार पत्रों की न्यूनतम प्रसार संख्या दो हजार होना आवश्यक होगा।

**कंडिका–04** – विज्ञापन सूची में शामिल होने के लिये समाचार पत्रों का एक वर्ष का नियमित प्रकाशन आवश्यक होगा।

**कंडिका–05** – समाचार पत्र को प्रेस एवं रजिट्रेशन ऑफ बुक्स एक्ट के प्रावधानों का पालन करना होगा। समाचार पत्रों को भारत के समाचार पत्र के पंजीयक के यहां पंजीकृत होना चाहिए।

## सूची में शामिल होने के लिए आवेदन

**कंडिका–06** – सूची में शामिल होने के लिए समाचार–पत्रों द्वारा नियमित प्रकाशन का एक वर्ष पूर्ण होने के बाद निर्धारित प्रपत्र में आवेदन प्रस्तुत किया जा सकेगा। आवेदन करने वाले पत्र के लिए न्यूनतम अवधि के सभी अंकों का प्रकाशन अनिवार्य होगा। संबंधित समिति की बैठक 6 माह में एक बार होगी ।

समिति द्वारा विज्ञापन की अनुमोदित सूची में समाचार पत्रों को शामिल करने के पूर्व उसके स्वर, स्तर, रीति, नीति तथा नियमितता का भी परीक्षण किया जाएगा ।

**कंडिका–07** – विज्ञापन सूची में शामिल होने के लिए समाचार पत्रों का न्यूनतम आकार निम्नानुसार होगा :–

| क्रमांक | नियतकालिता | न्यूनतम आकार |
|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) |
| 1 | दैनिक–पत्र | 1520 स्टे. का से.मी./7600 वर्ग से.मी. |
| 2 | साप्ताहिक पत्र | 960 स्टे. का. से.मी./4800 वर्ग से.मी. |

**कंडिका–08** – 6 हजार तक प्रसार संख्या के लिए चार्टर्ड एकाउंटेन्ट का प्रमाण–पत्र आवश्यक होगा। 6 हजार से अधिक प्रसार संख्या के लिये डी.ए.वी.पी. द्वारा मान्य प्रसार संख्या संबंधी प्रमाण पत्र, रजिस्ट्रार, न्यूज पेपर ऑफ इंडिया का प्रसार संख्या का प्रमाण–पत्र अथवा ए.बी.सी. का प्रमाण–पत्र आवश्यक होगा ।

## नियमितता

कंडिका–09 – निम्नानुसार पत्रों को अनियमित माना जाकर उन्हें सूची से पृथक कर दिया जाएगा :–

1. दैनिक समाचार पत्र का प्रकाशन लगातार 7 दिवस बन्द होने पर ।
2. साप्ताहिक समाचार–पत्र का प्रकाशन लगातार 3 सप्ताह तक बन्द होने पर ।

यांत्रिकी गड़बड़ी, औद्योगिक विवाद अथवा दैवीय विपत्ति के फलस्वरूप किसी समाचार–पत्र का प्रकाशन बन्द होन पर उस अनियमित नहीं माना जावेगा।

नियमित प्रकाशन के लिये दैनिक–पत्र के पिछले 12 माहों के दौरान हर माह कम से कम 25 दिन समाचार–पत्र का प्रकाशन आवश्यक होगा। इसी तरह साप्ताहिक पत्रों के मामले में 36 अंक और मासिक के 10 अंकों का प्रकाशन होना नियमितीकरण का आधार माना जावेगा ।

## स्तर

कंडिका–10 – राज्य शासन की विज्ञापन सूची में समाचार–पत्रों को शामिल करने के लिए निम्न बिन्दुओं पर विचार किया जायेगा :–

1. समाचार–पत्रों के प्रत्येक अंक में सम्पादकीय का प्रकाशन आवश्यक रूप से होना चाहिये ।
2. समाचार–पत्रों में समाचार, लेख एवं अन्य सामयिक सामग्री तथा विज्ञापन का स्टैन्डर्ड मान्य अनुपात होना चाहिये। सामान्यतया यह अनुपात 60–40 का होगा।
3. एक परिवार द्वारा एक भाषा में एक स्थान पर एक से अधिक नियतकालिक भिन्न नाम से प्रकाशित होने पर सामान्यतया केवल एक प्रकाशन को राज्य शासन द्वारा दिये जाने वाले नियमित विज्ञापन की पात्रता होगी। एक परिवार के एक से अधिक पत्रों संबंधी प्रकरणों में जानकारी/शिकायत मिलने पर आयुक्त जनसंपर्क द्वारा आवश्यक जांच कराकर गुणावगुण के आधार पर अंतिम निर्णय लिया जायेगा, जिसमें विज्ञापन सूची में शामिल न करने अथवा शामिल होने पर सूची से हटाने की कार्यवाही भी शामिल है।
4. एक बार कम्पोज्ड मैटर का यथावत् भिन्न नाम से समाचार–पत्रों के मुद्रण/प्रकाशन में उपयोग, आल्टर की श्रेणी में माना जाएगा, तथा ऐसे समाचार–पत्रों को अनुमोदित सूची में शामिल नहीं किया जाएगा।

5. सूची में शामिल किसी समाचार–पत्र द्वारा आल्टर की शिकायत प्रमाणित होने पर उस पत्र को सूची से निकाल दिया जाएगा। ऐसी जानकारी या शिकायत के प्राप्त होने पर 7 दिवस में कार्रवाई की जाना होगी । आल्टर के कारण सूची से निकाले जाने पर संबंधित पत्र के आल्टर किए गए अंकों के लंबित देयक भी रद्द माने जावेंगे।

6. आल्ट्रेशन संबंधी प्रकरणों पर निर्णय लेने के लिए आयुक्त/संचालक जनसंपर्क द्वारा तीन अधिकारियों की एक समिति गठित की जाएगी। ऐसे प्रकरणों में अपील पर निर्णय लेने का अधिकार आयुक्त/सचिव जनसम्पर्क को होगा।

7. आल्टर समाचार–पत्रों से संबंधित प्रेस में मुद्रित होने वाले अनुमोदित सूची के अन्य पत्रों पर भी यही कार्रवाई प्रस्तावित की जायेगी। इस संबंध में समाचार–पत्रों का पक्ष सुनने के बाद अंतिम निर्णय आयुक्त/संचालक द्वारा लिया जायेग। इस तरह के प्रकरणों में समान प्रेस में मुद्रण भविष्य में अनुमोदित सूची में रहने के लिये मान्य नहीं होगा।

<u>कंडिका–11</u> – अनैतिक एवं समाज विरोधी अपराधों के लिए न्यायालय द्वारा दंडित लोगों द्वारा प्रकाशित/मुद्रित एवं सम्पादित समाचार–पत्रों को विज्ञापन सूची में शामिल नहीं किया जाएगा। इसी प्रकार जिनके विरूद्व न्यायालय में इस प्रकार के प्रकरण विचाराधीन होंगे, उन्हें भी सूची में शामिल नहीं किया जायेगा। सूची में शामिल हो चुके ऐसे किसी पत्र के संबंध में शिकायत/जानकारी प्राप्त होने पर संबंधित व्यक्ति के संबंध में शपथ–पत्र प्राप्त करने के लिए कार्रवाई की जावेगी। निर्धारित अवधि में शपथ पत्र प्रस्तुत नहीं किये जाने पर संबंधित पत्र को आयुक्त/संचालक जनसंपर्क द्वारा सूची से पृथक कर दिया जाएगा।

<u>कंडिका–12</u> – साम्प्रदायिक अथवा सामाजिक विद्वेष फैलाने वाले समाचार–पत्रों को विज्ञापन सूची में नहीं रखा जाएगा. सूची में शामिल किसी पत्र के संबंध में इस प्रकार की शिकायत प्रमाणित होने पर आयुक्त/संचालक जनसंपर्क द्वारा संबंधित पत्र को सूची से बाहर/निलंबित किया जा सकेगा। भारतीय प्रेस परिषद् द्वारा भी किसी समाचार–पत्र के विरूद्व उपरोक्त आधार पर निर्णय दिया जाता है तो संबंधित पत्र को विज्ञापन सूची से निकाल दिया जाएगा।

<u>कंडिका–13</u> – सूची में शामिल समाचार–पत्र को समाचार–पत्र के आकार, पृष्ठ संख्या या घोषणा–पत्र में कोई परिवर्तन किए जाने पर 7 दिन के भीतर आयुक्त/संचालक जनसंपर्क को सूचित करना होगा। अन्य स्त्रोतों से जानकारी/शिकायत प्राप्त होने

पर समाचार–पत्र को अनुमोदित सूची से बाहर किया जा सकेगा।

## अनुमोदन कोई अधिकार नहीं देता

**कंडिका–14** – इस नीति में अन्तर्विष्ट किसी बात के होते हुये भी यदि किसी समाचार–पत्र को शासकीय विज्ञापनों के लिये अनुमोदित किया जाता है, तो मात्र यही तथ्य शासकीय विज्ञापन प्राप्त करने के लिये उक्त समाचार–पत्र को कोई अधिकार प्रदत्त नहीं कर देगा।

उपरोक्त के अलावा शासन द्वारा जारी समाचारों, वस्तुस्थिति प्रतिवाद आदि को स्थान न देने या विरूपित और पक्षपातपूर्ण तरीके से प्रकाशित करने की स्थिति में विज्ञापन सहयोग निलंबित या कम किया ज़ा सकेगा।

## अनुमोदित समाचार–पत्रों की सूची से नाम हटाना

**कंडिका–15** – यदि किसी भी समय यह प्रमाणित हो जाए कि किसी समाचार पत्र द्वारा शासकीय विज्ञापन दिये जाने के लिये आवेदन करते समय दी गई सूचना मिथ्या थी, अथवा ऐसे आवेदन के पश्चात् इसमें लगातार सच्चाई नहीं रहती है, या किसी समाचार–पत्र ने नियमों में विनिर्दिष्ट किन्हीं भी शर्तों का उल्लंघन किया है तो संचालनालय अनुमोदित समाचार–पत्रों की सूची से ऐसे समाचार–पत्रों के नाम ऐसी कालावधि के लिये, जिसे वह उचित समझे, हटा सकेगा।

**कंडिका–16** – किसी भी समाचार–पत्र को किसी भी कारण से एक बार विज्ञापन की अनुमोदित सूची से हटाये जाने पर उसे फिर से सूची में लेने के लिए एक वर्ष तक विचार नहीं किया जाएगा। एक वर्ष बाद आवेदन करने पर गुणदोष के आधार पर संचालनालय द्वारा निर्णय लिया जा सकेगा ।

## विज्ञापनों की दरें

**कंडिका–17** – विज्ञापनों की दरें वे होंगी जो शासन द्वारा समय–समय पर निर्धारित या स्वीकृत की जायेंगी। राज्य शासन द्वारा सभी समाचार–पत्रों को भारत सरकार के संस्थान डी.ए.वी.पी. द्वारा स्वीकृत विज्ञापन दरों पर भुगतान की स्वीकृति दी जाएगी। जिन समाचार–पत्रों का डी.ए.वी.पी. दर नहीं होगा, उनके लिए विज्ञापन की **'राज्य दर'** निर्धारित की जाएगी। विज्ञापन की राज्य दर 8 कॉलम 50 से. मी. 8 पृष्ठ के दैनिक तथा 5 कॉलम 37 से.मी. 12 पृष्ठ के साप्ताहिक पत्रों तथा इससे अधिक आकार के समाचार पत्रों के लिये निम्नानुसार निर्धारित की जायेगी :–

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| प्रसार संख्या | 5001 से 10000 | — | 10 रूपए | प्रति कॉलम से. मी. |
| प्रसार संख्या | 10001 से 15000 | — | 15 रुपए | प्रति कॉलम से. मी. |
| प्रसार संख्या | 15001 से 20000 | — | 25 रूपए | प्रति कॉलम से. मी. |
| प्रसार संख्या | 20001 से 25000 | — | 30 रूपए | प्रति कॉलम से. मी. |
| प्रसार संख्या | 25001 से 30000 | — | 35 रूपए | प्रति कॉलम से. मी. |
| प्रसार संख्या | 30001 से 50000 | — | 40 रूपए | प्रति कॉलम से. मी. |
| प्रसार संख्या | 50001 से 75000 | — | 45 रूपए | प्रति कॉलम से. मी. |
| प्रसार संख्या | 75001 से अधिक | — | 50 रूपए | प्रति कॉलम से. मी. |

नियमों में अन्तर्विष्ट किसी बात के होते हुए भी संचालनालय की अपनी अधिकार सीमा में न्यूनतम दर 10 रूपए एवं अधिकतम दर 50 रूपए प्रति कॉलम से. मी. रहेगी।

किन्हीं भी नियमों में अन्तर्विष्ट किसी बात के होते हुए भी संचालनालय को अपने अधिकार सीमा में और शासन को किसी समाचार–पत्र, पत्रिका, नियतकालिक या अन्य किसी प्रकाशन को, जो चाहे राज्य के भीतर या राज्य के बाहर प्रकाशित होते हों, उन दरों पर जो उचित समझी जाये, कोई वर्गीकृत या सजावटी विज्ञापन देने की पूर्ण शक्तियां होंगी।

## प्रदर्शन विज्ञापन वितरण

**कंडिका–18** — सरकारी विज्ञापनों का प्रयोजन पत्र–पत्रिकाओं को सहायता देना नहीं है. फिर भी प्रसार संख्या, निरन्तर प्रकाशन की अवधि, कवरेज क्षेत्र और लक्ष्य समूह के दृष्टिगत विभिन्न श्रेणी के प्रकाशनों में संतुलन के उद्देश्य से **प्रदर्शन विज्ञापनों** के बजट वितरण के लिये समान्यतया निम्न मानदंडों का पालन किया जायेगा :—

| श्रेणी | सीमा राशि |
|---|---|
| लघु | 15 प्रतिशत से कम नहीं |
| मझोले | 35 प्रतिशत से कम नहीं |
| बड़े | 50 प्रतिशत से अधिक नहीं |

इन मानदंडों से विचलन के मामले पूर्ण औचित्य के साथ राज्य शासन की जानकारी में लाये जायेंगे। **समाचार–पत्र–पत्रिकाओं को प्रवेशांक के लिये प्रदर्शन विज्ञापन नहीं दिया जायेगा।**

कंडिका–19 – उपरोक्त मानदंड केवल प्रदर्शन विज्ञापनों के लिये आवंटित बजट के लिये है। वर्गीकृत विज्ञापनों के बजट पर यह लागू नहीं होंगे।

कंडिका–20 – विज्ञापन देने के प्रयोजन के लिये राज्य सरकार द्वारा समय–समय पर अधिसूचित मानकों के अनुसार प्रदेश और प्रदेश से बाहर के पत्रों को राष्ट्रीय, राज्य, संभाग और जिला स्तरीय और बड़े, मंझोले और लघु समाचार–पत्र के रूप में वर्गीकृत किया जा सकेगा. ।

## समाचार–पत्रों की श्रेणियां

कंडिका–21

1. लघु समाचार–पत्र – जिनकी अधिकतम दैनिक प्रसार संख्या 25 हजार तक हो ।
2. मझोले समाचार–पत्र – जिनकी दैनिक प्रसार संख्या 25,001 से लेकर 75 हजार तक हो ।
3. बड़े समाचार–पत्र – जिनकी प्रसार संख्या 75 हजार से अधिक हो ।

## वार्षिक पुनरीक्षण

कंडिका–22 – राज्य शासन के विज्ञापन के लिये अनुमोदित सूची का प्रतिवर्ष पुनरीक्षण किया जाएगा। पुनरीक्षित सूची प्रतिवर्ष एक अप्रैल से लागू होगी। पुनरीक्षण के लिए प्रपत्र निर्धारित किया गया है। सामान्यतः समाचार–पत्रों से प्रपत्र में प्रति वर्ष 15 फरवरी से 15 मार्च तक जानकारी प्राप्त किया जाकर सूची का पुनरीक्षण होगा। आवश्यकता पड़ने पर संबंधित समाचार–पत्रों से डी.ए.वी.पी. को भेजे जाने वाली जानकारी भी प्रस्तुत करने कहा जाएगा ।

पुनरीक्षण से संबंधित तिथियों में आवश्यक होने पर आयुक्त/संचालक जनसंपर्क द्वारा परिवर्तन किया जा सकेगा। सूची के वार्षिक पुनरीक्षण के लिये आयुक्त/संचालक जनसंपर्क द्वारा जनसंपर्क संचालनालय के तीन अधिकरियों की एक समिति गठित की जाएगी।

कंडिका–23 – जनसंपर्क संचालनालय द्वारा विज्ञापन सूची के वार्षिक पुनरीक्षण के समय सूची में शामिल कम से कम पांच प्रतिशत समाचार–पत्रों द्वारा दी गई जानकारी का भौतिक सत्यापन किया जाना चाहिए। यह परीक्षण इस संबंध में गठित होने वाले विशेष प्रकोष्ठ द्वारा किया जायेगा।

**कंडिका–24** — जो दैनिक समाचार–पत्र समाचार एजेंसी या पंजीकृत/मान्यता प्राप्त संस्था करने की आधुनिक संचार प्रणाली की सेवा नहीं लेते हैं, उन दैनिक पत्रों को विज्ञापन सूची में पृथक श्रेणी में रखा जाएगा। सूची में शामिल शेष समाचार–पत्रों को पृष्ठ संख्या और आकार के अनुसार श्रेणियों में रखा जाएगा। सूची में आने के बाद ऐसी सेवा न लेने पर वे स्वतः सूची से बाहर हो जायेंगे। वार्षिक पुनरीक्षण के समय इसका नियमितता प्रमाण–पत्र प्रस्तुत करना होगा। इस संदर्भ में वही समाचार–एजेंसी मान्य होगी जिसके न्यूनतम बीस सशुल्क ग्राहक हों। इनमें से कम से कम आधे ग्राहक प्रदेश के होने चाहिये ।

**कंडिका–25** — राज्य के बाहर के समाचार–पत्रों के ऐसे पत्रों की सूची आयुक्त/संचालक जनसंपर्क की स्वीकृति से तैयार की जायेगी जिन्हें जनसंपर्क संचालनालय द्वारा आवश्यकतानुसार विज्ञापन जारी किए जायेंगे। सामान्यतः राज्य के बाहर के ऐसे समाचार–पत्रों को ही वर्गीकृत विज्ञापन जारी किए जायेंगे जो डी.ए.वी.पी. दर से विज्ञापन प्रकाशित करते हैं ।

राज्य के बाहर के जिन केन्द्रों पर डी.ए.वी.पी. दर से विज्ञापन प्रकाशित करने वाले समाचार पत्र नहीं होगें अथवा किसी पत्र विशेष में विज्ञापन का प्रकाशन आवश्यक होगा, और जिन महत्वपूर्ण पत्रों में राज्य को कवरेज प्राप्त होता है, उनमें **उन पत्रों की दर** पर भी विज्ञापन प्रकाशित कराए जा सकेंगे। **यहां उन पत्रों की दर से आशय व्यावसायिक/वाणिज्यिक दर अथवा रेट कार्ड से है।**

**कंडिका–26** — विज्ञापन आदेश जारी होने की तिथि में लागू डी.ए.वी.पी./राज्य दर/अनुबंध दर भुगतान के लिये मान्य होगी। देयक प्रस्तुत करने के बाद यदि भूतलक्षी प्रभाव से दर परिवर्तन होता है तो जिस दिनांक को डी.ए.वी.पी. दरों का अनुबंध–पत्र संचालनालय में प्रस्तुत किया जायेगा उसी दिनांक को प्रस्तुत देयकों के संबंध में ही उक्त दर स्वीकृत की जायेगी। पूर्व के भुगतान की प्रकिया में आ चुके देयकों के पूरक देयक मान्य नहीं किये जायेंगे । यदि कोई समाचार–पत्र किसी विज्ञापनदाता को मान्य/स्वीकृत दर से कम दर पर देयक प्रस्तुत करता है, तो ऐसी निम्न दर ही मान्य की जाएगी।

**कंडिका–27** — यदि संचालनालय द्वारा किसी विज्ञापन विशेष को समाचार पत्र के किसी स्थान या

पृष्ठ विशेष पर प्रकाशित करने के लिये कहा जाए तो समाचार–पत्र की उस समय प्रचलित दर संरचना के अनुसार अतिरिक्त प्रभार संदेय होगा ।

## विज्ञापनों के आकार का प्राक्कलन

**कंडिका–28** – 1. आफसेट प्रिंटिग प्रेस पर मुद्रित समाचार–पत्रों के लिये विज्ञापनों का आकार दस पाइंट के अक्षर को आधार मानकर प्राक्कलित किया जायेगा।

2. अक्षर प्रेस पर मुद्रित समाचार–पत्रों के लिये 12 पाइंट को आधार माना जायेगा ।

## विज्ञापन देयकों का भुगतान

**कंडिका–29** – संचालनालय द्वारा विज्ञापन देयकों का भुगतान, देयक प्रस्तुत करने पर सामान्यतया 60 दिन की अवधि में किया जायेगा। विज्ञापन आदेश और संचालनालय द्वारा जारी की गई संसूचना के अनुसार विज्ञापन के प्रकाशन के सम्यक सत्यापन के पश्चात् देयकों का भुगतान किया जायेगा।

## साप्ताहिक समाचार–पत्रों एवं पत्रिकाओं को विज्ञापन

**कंडिका–30** – नियमित साप्ताहिक समाचार–पत्रों और पत्रिकाओं विशेषकर लंबी अवधि से नियमित रूप से प्रकाशित हो रहे प्रकाशनों को अन्य पत्रों के समान विज्ञापन श्रेणीवार बजटसीमा के अन्तर्गत दिये जायेंगे।

अनुमोदित सूची के बाहर के 6 हजार से अधिक प्रसार–संख्या का दावा करने वाले पत्र–पत्रिकाओं से जनसंपर्क संचालनालय उनकी प्रसार संख्या का प्रमाण पत्र तथा अन्य दस्तावेज निर्धारित प्रपत्र पर प्राप्त करेगा।

विज्ञापन सामान्यतया अनुमोदित सूची के पत्रों को ही दिये जायेंगे, पर सूची से बाहर के पत्र–पत्रिकाओं को आवश्यकता तथा उपयोगिता और बजट उपलब्धता के अनुसार विशेष अवसरों पर प्रदर्शन विज्ञापन दिया जा सकेगा।

न्यूनतम 37 सेन्टीमीटर, पांच कॉलम, आठ पृष्ठ आकार के अनुमोदित सूची के साप्ताहिक समाचार पत्रों को प्रतिमाह चौथे अंक के लिए एक पृष्ठ (165 कॉलम सेन्टीमीटर) का प्रदर्शन विज्ञापन दिया जाएगा। इसके अलावा आठ पृष्ठ (1400 स्टैण्डर्ड कॉलम सेन्टीमीटर) से कम आकार के साप्ताहिक समाचार पत्रों को आधे पृष्ठ का प्रदर्शन/विज्ञापन प्रदान किया जाएगा।

**कंडिका–31** – विज्ञान, कृषि, साहित्यिक, सामाजिक, सांस्कृतिक, पर्यावरण विशेष और महिलाओं–बच्चों से संबंधित प्रकाशनों के लिए उपरोक्त प्रावधान लागू नहीं होगे। इस तरह के प्रकाशनों को वर्तमान में जारी प्रक्रिया के अनुसार संरक्षण दिया जायेगा।

उपरोक्त के अलावा गुण–दोष के आधार पर जिन प्रकरणों में उचित समझा जाए उनमें विज्ञापन स्वीकृति का पूर्ण अधिकार शासन को होगा।

**कंडिका–32** – पत्र–पत्रिकाओं के मामले मे उचित मापदण्डों के अनुसार प्रकाशन की पुष्टि की जाना चाहिए। उचित मानदंडों के अन्तर्गत अन्य बातों के अलावा ये भी शामिल हैं :–

क – अन्य पत्र–पत्रिकाओं से समाचार सामग्री अथवा लेखों की पुनरावृत्ति न हो। इसी प्रकार पत्र पत्रिका के अपने ही अन्य अंकों से समाचार सामग्री और लेख इत्यादि न लिए गए हों। मुद्रित सामग्री तथा फोटोग्राफ सुपाठ्य, स्वच्छ व स्पष्ट हों।

ख– पत्र–पत्रिकाओं में ऐसी टीका–टिप्पणी और सामग्री न हो, जो सार्वजनिक शालीनता और नैतिक मानदंडों के प्रतिकूल हो। भारतीय प्रेस परिषद् द्वारा निर्धारित आचार संहिता का उल्लंघन करने वाली सामग्री का प्रकाशन न होता हो।

ग– एक ही व्यक्ति या उसके परिवार द्वारा एक ही स्थान से अलग प्रकार और अवधि का प्रकाशन होने पर एक ही प्रकाशन को विज्ञापन के लिए मान्य किया जाएगा।

उपरोक्त के अलावा शासन द्वारा जारी जनोपयोगी सूचनाओं, वस्तुस्थिति, प्रतिवाद आदि को नियमित रूप से स्थान न देने या विरूपित और पक्षपातपूर्ण तरीके से प्रकाशित करने की स्थिति में विज्ञापन सहयोग वापस या कम किया जा सकेगा।

## स्मारिकाओं के लिए प्रदर्शन विज्ञापन

**कंडिका–33** – समय–समय पर आवश्यकतानुसार स्मारिकाओं के लिये प्रदर्शन विज्ञापन जारी किये जाते हैं। इन विज्ञापनों के लिए स्मारिकाओं की न्यूनतम पृष्ठ संख्या ए–4 साइज के 32 पृष्ठ आकार की होगी। इन स्मारिकाओं में संबंधित सामयिक सामग्री तथा विज्ञापन का आदर्श अनुपात होना चाहिए।

स्मारिकाओं को राष्ट्रीय, राज्य स्तरीय तथा स्थानीय स्तर के अनुसार अधिकतम 25 हजार का विज्ञापन संचालनालय द्वारा दिया जा सकेगा. इससे अधिक राशि का विज्ञापन शासन की स्वीकृति से दिया जायेगा।

## प्रसार संख्या का सत्यापन

**कंडिका–34** – जनसंपर्क संचालनालय को अनुमोदित सूची के समाचार–पत्रों या विज्ञापन के लिये आवेदन करने वाले पत्र–पत्रिकाओं की प्रसार संख्या की जांच का अधिकार होगा। इसके लिये संचालनालय में एक विशेष प्रकोष्ठ बनाया जायेगा। इसके अलावा इसके लिये जिला स्तरीय समितियों का गठन निम्नानुसार किया जायेगा :–

1. कलेक्टर द्वारा नामांकित प्रथम श्रेणी के दो अधिकारी जिनमें से एक वाणिज्यिक कर विभाग का होगा।
2. जिला जनसंपर्क कार्यालय के प्रभारी अधिकारी, पदेन सचिव होंगे।
3. श्रम अधिकारी।
4. संभागीय अभियंता विद्युत कंपनी।

मुद्रणालय और मुद्रण क्षमता, कागज, स्याही, और प्रकाशन में लगने वाली अन्य सामग्री के खरीदी के देयक, बिजली के बिल तथा अन्य संबद्ध कारकों के आधार पर प्रसार संख्या का सत्यापन समिति करेगी। यह सत्यापन आवश्यकता और शिकायत के आधार पर कराया जा सकेगा। इस समिति के निष्कर्षों से असहमत होने पर संबधित पत्र राज्य स्तरीय अपील समिति में अपना पक्ष रख सकेंगे। समिति सामान्यतया ए.बी.सी. (ऑडिट ब्यूरो आफ सर्कुलेशन) द्वारा मान्य समाचार पत्रों के प्रसार संख्या की जांच नहीं करेगी, जब तक कि ऐसे प्रकरणों में जांच कराने का कोई तात्कालिक कारण शिकायत ना हो। अपील समिति निम्नानुसार होगी :–

| | | |
|---|---|---|
| (1) | जनसंपर्क विभाग के प्रमुख सचिव/सचिव | अध्यक्ष |
| (2) | आयुक्त/संचालक | सदस्य |
| (3) | संचालनालय की विज्ञापन शाखा के प्रभारी अधिकारी | संयोजक |

## इलेक्ट्रॉनिक मीडिया पर विज्ञापन

**कंडिका–35** – संचालनालय द्वारा इलेक्ट्रानिक मीडिया–टीवी, चैनल्स, स्थानीय केबल टी.वी. और वेबसाईट्स/न्यूज पोर्टल पर आवश्यकता और बजट उपलब्धता को दृष्टिगत रखकर विज्ञापन दिये जा सकेंगे। विज्ञापन देते समय निम्न मापदंडों को अपनाया जायेगा :–

1. टी.वी. चैनल को अधिमान्य संस्था द्वारा दिया गया टी.आर.सी. प्रमाण–पत्र।

2. राज्य के मामले में प्रदेश के जिलों में चैनल के प्रसार वाले जिलों की संख्या और कवरेज क्षेत्र।

3. चैनल के राज्य में कार्यरत ब्यूरो कार्यालयों/संवाददाताओं की संख्या, प्रसारण संसाधनों का ब्यौरा।

4. टी.वी. चैनल की मान्य डी.ए.वी.पी. दर।

5. स्थानीय केबल के मामले में प्रसार क्षेत्र और ग्राहक परिवारों की संख्या का प्रमाण। इसमें पे-चैनल को चुकाये जाने वाले शुल्क का प्रमाण भी शामिल है।

6 वेबसाइट/पोर्टल के देखे जाने का प्रमाण (हिट्स)।

7 विज्ञापन दिये जाने में पोर्टल वाले वेबसाइट को प्राथमिकता दी जायेगी। एक से अधिक भाषा वाले वेबसाईट्स और पोर्टल को भी महत्व दिया जायेगा।

8 राज्य के समाचारों को अपलोड करने वाली वेबसाइट को भी विज्ञापन देने में प्राथमिकता दी जायेगी। स्थानीय वेबसाइट्स को विज्ञापन की दृष्टि से प्राथमिकता दी जायेगी।

9 वेबसाइट्स के देखने और उपयोग करने के लिये मानिटरिंग की व्यवस्था आवश्यकतानुसार की जायेगी।

10 इलेक्ट्रानिक मीडिया के लिये विज्ञापन की दरें राज्य सरकार द्वारा समय-समय पर निर्धारित की जायेंगी, जो प्राइम टाइम और नॉन प्राइम टाइम को आधार मानकर प्रति दस सेकण्ड के हिसाब से देय होगी।

11 अशासकीय, व्यावसायिक रेडियो और अव्यावसायिक प्रसारणों के लिये भी विज्ञापन, टी.वी. चैनल्स के समान मानदंडों के अनुसार विज्ञापन दिये जा सकेंगे। सामुदायिक रेडियो के मामले में शासन इन नियमों को शिथिल कर सकेगा।

## अनियतकालिकों को विज्ञापन

**कंडिका-36** — सामान्यतया नियतकालिक पत्र-पत्रिकाओं को प्रेस एवं पुस्तक पंजीकरण अधिनियम 1867 के प्रावधानों के तहत प्रकाशन होने पर विज्ञापन दिये जाते हैं। उपरोक्त के अलावा स्तर और महत्व को देखते हुये संचालनालय अनियतकालिक सामुदायिक अखबारों, पत्रिकाओं (कम्युनिटी न्यूजपेपर्स) ग्रामीण नेबरहुड पेपर्स, विशेष लक्ष्य समूह के लिये ब्रोशर्स और अनियतकालिकों के लिये विज्ञापन दे सकेगा। यह विज्ञापन स्मारिका प्रकाशन के लिये दी जाने वाली अधिकतम राशि पच्चीस हजार की सीमा में होंगे। इससे अधिक राशि के विज्ञापन जारी करने के लिये शासन की स्वीकृति आवश्यक होगी।

**कंडिका–40** – विज्ञापन प्राप्त करने वाले आवेदकों को प्रेस एवं पुस्तक पंजीकरण अधिनियम 1867, केबल टी.वी. नेटवर्क अधिनियम, सूचना प्रौद्योगिकी अधिनियम और अन्य संबंधित अधिनियम के उपबंधों का पालन किया जाना होगा। इसका उल्लंघन पाये जाने पर विज्ञापन नहीं दिये जायेंगे।

**कंडिका–41** – इस नीति में उल्लेख किये गए नियमों के प्रारंभ के ठीक पूर्व से प्रवृत प्रभावशील अनुदेश इसके द्वारा निरसित किये जाते हैं। परन्तु इस प्रकार निरसित नियमों और आदेशों के अधीन किया गया कोई भी आदेश या कार्रवाई इस नीति के उपबंधों के अधीन की गई कार्रवाई समझी जायेगी।

Raipur, the 9th July 2010

No F 01-05/10/Adv.policy/24 :: The State government by overwriting the order and instructions issued prior by it regarding advertisement and by including new provisions in the advertisement policy for newspapers, electronic media, web sites, web portals etc. are enforced with immediate effect.

**ADVERTISEMENT RULES 2010**

**Para 1 :-** Directorate of Public Relations acts as an only ad agency for all Government. Department of the State. Classified advertisements of all Government Departments are released from the Directorate of Public Relations. It is an only authorized agency of State Government to release advertisement. Advertisement for corporations/semi government bodies are released by its organization. Chhattisgarh Samvad as directed by the government. Any advertisement except those cases which is subject to general or special instruction issued by government can not be given in any news paper which differs from approved list or any institution apart form Directorate of Public Relations and Chhattisgarh Samvad.

**Approved list of Newspapers for Advertisements**

**Para2:-** The purpose of Government advertisement is not to give financial support to any newspaper, journal or magazines but is to ensure maximum publicity in its target group by medium of newspapers, magazines and other medium of mass communication or publication. Advertisements will be released according to availability, necessity and allotted budget. To release advertisement an approved list of daily & weekly newspapers published in state, will be prepared. To get enlisted into this list newspapers will have to apply in prescribed format. To select newspapers in the list a committee of three officers will be constituted by the Commissioner /Director, Public Relations.

**Para 3** :- To get enlisted in the advertisement list minimum circulation of daily & weekly newspaper will have to at least 2000 copies.

**Para 4** :- For selection in the advertisement list regular publication of newspaper for one year is necessary.

**Para 5** :- Newspapers will have to follow the provisions of Press & Registration of Books Act. More over it should be registered in the list of RNI.

**Application for getting enlisted in the list**

**Para 6** :- To get included in the list newspapers may apply in prescribed format after completion of one year of its regular publication. For applicant news paper publication of all issues for minimum period is compulsory. Concerned committee will meet once in six months.

Before selecting newspaper for approved list the committee will examine its ideology, voice, standard, policy and regularity.

**Para 7** :- To get enlisted in the advertisement list minimum size of news paper should be as following:

| s.n | Periodical | Minimum size |
|---|---|---|
| 1 | Daily – paper | 1520 Standard. Col cm / 7600 square cm |
| 2 | Weekly – paper | 960 - Standard Col cm / 4800 cm |

**Para 8** :-For newspaper having circulation up to six thousand a certificate of chartered accountant and for more then that a certificate of circulation by DAVP, Registrar, Newspaper of India or ABC will be necessary.

**Regularity**

**Para 9** :- In following conditions newspapers will be considered irregular and shall be excluded from the list:

(1) On closure of publication of daily newspaper for continuous 7 days.

(2) In case of weekly newspapers the period would be 3 weeks. Failure of publication due to some mechanical trouble, industrial dispute or natural calamity will not be considered irregular.

For daily newspapers, every month at least 25 days publication during last 12 months is necessary. Similarly in case of weekly newspapers publication of 36 issues and for monthly papers publication of 10 issues is necessary.

## Standards

**Para10 :-** Following points will be considered at the time of selection of newspapers for the advertisements :-

1. Editorial is necessary in every issue of the newspaper.
2. There should be a standard recognized ratio of articles, current material and advertisements. In the newspaper the ratio should generally be 60:40.
3. Where a family publishes more then one periodical in the same language with different names, eligibility of publishing advertisement will be generally given to one newspaper only. On getting any information/ complaint regarding publication of one or more periodical in a family there in that cares the final decision in will be taken by Commissioner/Director Public Relations for inclusion or exclusion of the newspaper in the list after necessary inquiry.
4. Once composed matter is printed or published as it is by different newspaper name then the newspaper will be considered in altered category and shall not be included in the list.
5. In case of a complaint getting proved the newspaper will be expelled from the list and action against the newspapers will to be taken within 7 days Pending bills of those issues will be cancelled.
6. To take decision on alter cases a committee of three officers will be constituted by Commissioner/Director. In such cases Commissioner/Director of Public Relations will have the right to take decision in cases of appeal.
7. Same action will also be taken on other newspapers of approved list, printed in concerned altered newspaper press. After hearing the plea of concerned newspapers final decision will taken by Commissioner/Director. In these cases to remain in the approved list printing in the same press will not be valid.

**Para 11 :-** Newspaper which is published/printed and edited by the person who are punished for immoral or antisocial crimes by court, shall not be included in the list. Similarly those alleged people against whom any case of this nature is under consideration, shall not be enlisted in the list. In case of finding any complaint/ information regarding those already included in the list, the concerned person

will have to submit an affidavit and on not submitting that in due time, concerned paper will be excluded from the list by Commissioner/Director Public Relations.

**Para 12:-** Newspapers spreading communal or social hatred shall not be included in the list and if any complaint is proved about the enlisted one, it will be excluded/suspended from the list by the Commissioner/Director of Public Relations. If on above basis Press Council of India gives decision against the newspaper, it will be expelled from the list.

**Para 13:-** In case of any variation in size, number of pages or declaration letter of the paper, it has to be informed to the Commissioner/Director within 7 days. On getting information/complaint from any other source the newspapers will be expelled from the list.

### Approval Doesn't Give Any Right

**Para14:-** Despite the fact that the policy contains approval for government advertisements, merely doesn't give right to the newspaper to receive advertisement. Apart from the above fact, in case of newspaper not giving place to Government news or publishing that in biased way, advertisement may be curtailed or suspended.

### Removing Names From Approved List

**Para 15:-** If any information given by a newspaper while applying, is found incorrect and is proved or if there is any contravention on the part of newspaper of the conditions specified in the rules then in that condition Directorate may remove such papers from the approved list for a that period of time that may be deemed fit.

**Para 16:-** If a newspaper is removed once from the list for any reason, no consideration would be made on that for one year. On applying after one year decision will be taken by the Directorate on the basis of merits & demerits.

## Rates of advertisement

**Para 17:-** Rates of advertisement will be as fixed or sanctioned by the government from time to time. Sanction of payments would be given to newspapers as per approved rates of DAVP, an institute of Government. of India. For those news papers not

